अलैहिस्सलाम फ़ी इलमिहि यौमा आशूरा अ, व या नासिरा मुहम्मदिर रसूलिल्लाहि सल्लल्लाहु अलैहि वसल्लमा फ़िल ग़ारि यौमा आशूरा अ, व मुअ़तिश शहादति लिल हुसैनि रज़ियल्लाहो अन्हो फ़िल अरदिल कर बलाइ यौमा आशूरा आ वया ख़ालिक़ल जन्नति वन्नारि यौमा आशूरा अ, व या ख़ालिक़स समाइ वल अरदि यौमा आशूरा अ, व ख़ालिक़ल जिबालि वल बिहारि यौमा आशूरा अ, व या ख़ालिक़ल अर्शि वल कुरसिय्यि यौमा आशूरा अ, व या ख़ालिक़ल जिबराईला व मीकाईला व इसराफ़ीला व इज़राईला वल मलाइकति अलैहिमुस्सलामु यौमा आशूरा अ, व या मुअ़तिया सुलैमाना अलैहिस्सलामुल मुल्का वल ख़ातमा यौमा आशूरा अ, व या मुग़रिक़ा फ़िरऔना यौमा आशूरा अ, व या मुन्जि अ, बनी इस्राईला यौमा आशूरा अ, व या ग़ाफ़िरू लि मुहम्मदिन सल्लल्लाहु अलैहि वसल्लमा मा तक़द्दमा मिन जंबिहि वमा तअख़्ख़रा यौमा आशूरा अ, या अल्लाहु या रहमानु या रहीमु या ख़ालिक़ल लैलि वन्नहारि बिहक़्क़ि जद्दिल हसनि वल हुसैनि व बि हक़्क़ि हैदरि निल कर्रारि व बिहक़्क़ि फ़ातिमति बिन्ति सैयिदिल अबरारि ख़ल्लिस्ना मिनन्नारि ० या अज़ीज़ु या ग़फ़्फ़ारू या क़ादियल हाज़ाति व या वलिय्यल हसनात ० व या राफ़िअस सय्यिआति इरफ़अ़ सय्यिआतिना बिजाहि यौमा आशूरा अ, या हय्यु या क़य्यूमु या ज़ल जलालि वल इकरामि ० व या मालिकि यौमिद्दीन ० इय्याका नअ़बुदु व

इय्याका नस्तईन 0 फ़ी उमुरिद्दुनिया वल आख़िरति या रब्बल आलमीन 0 या अल्लाहु बि हक़्क़ि इज़्ज़ति रसूलिल्लाहि व हुरमतिहि व बर कतिहि व शानिहि व जलालिहि व जमालिहि नज्जिना मिन शर्रि हासिदिन इज़ा हसद 0 व नज्जिना मिनत ताऊनि वल वबाइ व मिन शर्रि कुल्लिल बलाइ बिहुरमति यौमा आशूरा अ, ला इलाहा इल्लल्लाहु रब्बुस समावाति वल अर्दि वमा बैनहुमा वमा तहतस सरा 0 अलहम्दु लिल्लाहि रब्बिल आलमीन 0 व सल्लल्लाहु अला ख़ैरि ख़लक़िहि मुहम्मदिंव व आलिहि व अस्हाबिहि अजमईना बिरहमतिका या अरहमर राहिमीन 0 आमीन 0 सुम्मा आमीन 0

## मेअ़राज शरीफ़

हुज़ूरे अकरम नूरे मुजस्सम सल्लल्लाहो तआला अलैहि वसल्लम के बेशुमार मोजिज़ात और फ़ज़ाइलो कमालात में मेअ़रज़ शरीफ़ का मोजिज़ा इन्तिहाई ख़ुसूसियत का हामिल है, और चूँकि इस मोजिज़े में और कई मोजिज़े मौजूद हैं, इस लिये इसे जामिउल मोजिज़ात कहना बिल्कुल सही होगा।

## नवाफ़िल शबे मेअ़राज

रजब की एक रात ज़िक्रो अज़कार और आमाले सालिहा में मशग़ूल रह कर गुज़ारने वाले के नामए आमाल

इबादत करो, और दिन में रोज़ा रखो।

इसमें शबे बेदारी के साथ ज़िक्रे ख़ुदा व रसूल, इबादतो रियाज़त, नमाज़ो तिलावत, सदक़ा व ख़ैरात तोबह व इस्तिग़फ़ार, सलातो सलाम और ज़्यारते कुबूर व ईसाले सवाब करना इन सब पर अमल करें, और दोनों जहाँ की बरकतों और नेअ़मतों से माला माल हों।

(1) पन्द्रहवीं शाबान क़ो गुस्ल करे, फिर सुर्मा लगाकर यह दुरूद शरीफ़ पढ़े -

اَللّٰهُمَّ صَلِّ عَلٰى سَيِّدِنَا وَمَوْلٰنَا مُحَمَّدٍ نُّوْرِكَ الْمُنِيْرِ
وَعَلٰى اٰلِهٖ وَاَصْحَابِهٖ وَبَارِكْ وَسَلِّمْ ○

अल्लाहुम्मा सल्लि अला सय्यिदिना व मौलाना मुहम्मदिन नूरिकल मुनीरि व अला आलिही व अस्हाबिही व बारिक व सल्लिम ०

अल्लाह ने चाहा तो इबादत में जिस्म थकान से महफ़ूज़ रहेगा और पूरे साल आँखों में कोई तकलीफ़ न होगी। (इंशाअल्लाहु तआला)

(2) सबसे पहले तौबा व इस्तिग़फ़ार करें किसी का हक़ हो तो फ़ौरन अदा करें कोई मुसलमान भाई नाराज़ हो तो राज़ी कर लें और आपस में मुसाफ़हा व मुआनक़ा करके दिल को बिलकुल साफ़ कर लें।

(3) सदक़ा व ख़ैरात करें कि हुसूले सवाब के साथ - साथ सदक़ात व ख़ैरात से बलाएं रद होती हैं।

(4) अहलो अयाल की ख़ातिर मदारात करें अच्छी और उम्दा ग़िज़ा खाएं और खिलाएं ख़ुसूसन हलवा पकाएं कि मेहबूबे ख़ुदा सल्लल्लाहु तआला अलैहि वसल्लम की पसन्दीदा ग़िज़ा है।

(5) ज़ियारते क़ुबूर के लिये ख़ुसूसन इस रात को अहले सुन्नत के क़ब्रिस्तान जाना और तिलावत व ज़िक्रो अज़कार का ईसाले सवाब करना सुन्नते रसूल अलैहिस्सलाम है।

(6) ज़िक्रे ख़ुदा व रसूल की मेहफ़िलें मुनअक़िद करना वाज़ो नसीहत करना, हम्द व नअ़त व मनक़बत पढ़ना मीलादे पाक बयान करना और बारगाहे रिसालत में दुरूदो सलाम मअल क़याम (खड़े होकर) पेश करना बड़ी सआदत है। यह काम क़ुरआनो अहादीस से साबित ख़ुदा व रसूल को पसन्द और अहले सुन्नत व जमाअत का मअ़मूल हैं।

(7) **दुआ :** यह इबादत की जान बल्कि ख़ुद एक इबादत है इस लिये इस रात में ख़ूब दुआएं करनी चाहिये ख़ुसूसन दुआए निस्फ़ शाबान पढ़नी चाहिये।

## दुआए निस्फ़ शअ़बान

اَللّٰهُمَّ يَا ذَا الْمَنِّ وَلَا يُمَنُّ عَلَيْهِ يَا ذَا الْجَلَالِ وَالْاِكْرَامِ
يَا ذَا الطَّوْلِ وَالْاِنْعَامِ لَا اِلٰهَ اِلَّا اَنْتَ ظَهْرُ اللَّاجِيْنَ ○
وَجَارُ الْمُسْتَجِيْرِيْنَ ○ وَاَمَانُ الْخَائِفِيْنَ ○ اَللّٰهُمَّ اِنْ كُنْتَ
كَتَبْتَنِيْ عِنْدَكَ فِيْ اُمِّ الْكِتٰبِ شَقِيًّا اَوْ مَحْرُوْمًا

اَوْمَطْرُوْدًا اَوْ مُقَتَّرًا عَلَيَّ فِي الرِّزْقِ فَامْحُ اللّٰهُمَّ بِفَضْلِكَ شَقَاوَتِيْ وَحِرْمَانِيْ وَطَرْدِيْ وَاقْتِتَارَ رِزْقِيْ وَاَثْبِتْنِيْ عِنْدَكَ فِيْ اُمِّ الْكِتٰبِ سَعِيْدًا مَّرْزُوْقًا مُّوَفَّقًا لِّلْخَيْرَاتِ ○ فَاِنَّكَ قُلْتَ وَقَوْلُكَ الْحَقُّ فِيْ كِتَابِكَ الْمُنَزَّلِ عَلٰى لِسَانِ نَبِيِّكَ الْمُرْسَلِ يَمْحُو اللّٰهُ مَا يَشَآءُ وَيُثْبِتُ وَعِنْدَهٗ اُمُّ الْكِتٰبِ اِلٰهِيْ بِالتَّجَلِّيْ الْاَعْظَمِ فِيْ لَيْلَةِ النِّصْفِ مِنْ شَهْرِ شَعْبَانَ الْمُكَرَّمِ الَّتِيْ يُفْرَقُ فِيْهَا كُلُّ اَمْرٍ حَكِيْمٍ وَّيُبْرَمُ اَنْ تَكْشِفَ عَنَّا مِنَ الْبَلَاءِ وَالْبَلْوَاءِ مَا نَعْلَمُ وَمَا لَا نَعْلَمُ ○ وَاَنْتَ بِهٖ اَعْلَمُ ○ اِنَّكَ اَنْتَ الْاَعَزُّ الْاَكْرَمُ ○

وَصَلَّى اللّٰهُ تَعَالٰى عَلٰى سَيِّدِنَا مُحَمَّدٍ وَّعَلٰى اٰلِهٖ وَاَصْحَابِهٖ وَسَلَّمْ

अल्लाहुम्मा या ज़ल मन्नि वला युमन्नु अलैहि 0 या ज़ल जलालि वल इकराम 0 या ज़त्तौलि वल इनआमि 0 ला इलाहा इल्ला अन्ता ज़हरुल्लाजीना 0 वजारुल मुस्तजिरीना 0 व अमानुल ख़ाइफ़ीना 0 अल्लाहुम्मा इन कुन्ता कतब तनी इन्दका फ़ी उम्मिल किताबि शक़ीय्यन अव महरूमन अव मतरूदन अव मुक़त्तरन अलय्या फ़िर्रिज़्क़, फ़म्हु अल्लाहुम्मा बि फ़दलिका शक़ावती व हिरमानी व तर्दी वक़ तितारा रिज़्क़ी, व असबितनी इन्दका

फ़ी उम्मिल किताबि सईदम मरज़ूक़म मुवफ़्फ़क़ल लिल ख़ैराति 0 फ़ इन्नका क़ुल्ता व क़ौलुकल हक़्कु फ़ी किताबिकल मुनज़्ज़लि अला लिसानि नबिय्यिकल मुरसल, यम्हुल्लाहु मा यशाउ व युस्बितु व इन्दहू उम्मुल किताबि, इलाही बित्तजल्लि यिल अअ्ज़म फ़ी लैलतिन्निस्फ़े मिन शहरि शअ़बानल मुकर्रम 0 अल्लती युफ़ रकु फ़ीहा कुल्लु अमरिन हकीमिंव व युबरमु, अन तकशिफ़ा अन्ना मिनल बलाइ वल बलवाइ मा नअ़लमु वमा ला नअ़लम, व अन्ता बिही अअ़लम, इन्नका अन्तल अअज़्ज़ुल अकरम व सल्लल्लाहो तआला अला सय्यिदिना मुहम्मदिंव व अला आलिही व अस्हाबिही वसल्लम, वल हम्दु लिल्लाहि रब्बिल आलमीन।

## शबे बरात के नवाफ़िल

(1) बाद नमाज़े मग़रिब छः रकअत नफ़्ल पढ़े, हर दो रकअत पर सलाम फेरने के बाद यासीन शरीफ़ एक बार और क़ुल हुवल्लाह इक्कीस बार पढ़े, पहली मरतबा सूरए यासीन दराज़िये उम्र के लिये, दूसरी मरतबा वुसअते रिज़्क़ के लिये और तीसरी मरतबा बलाएं दफ़ा होने के लिये पढ़ें।

(2) बाद नमाज़े इशा बारह रकअत नफ़्ल अदा करे। चार रकअत पर सलाम फैरे और हर रकअत में सूरए फ़ातिहा के बाद क़ुल हुवल्लाह दस मरतबा पढ़े, नमाज़ से फ़ारिग़ हो कर तीसरा और चौथा कलिमा दस बार और दुरूद शरीफ़ सौ मरतबा पढ़ें।



Scanned by CamScanner

(3) तक़र्रुब की नियत से (अल्लाह का कुर्ब हासिल करने की नियत से) गुस्ल करें फिर दो रकअत नमाज़ तहिय्यतुल वुज़ू पढ़े, हर रकअत में सूरए फ़ातिहा के बाद आयतुल कुर्सी एक बार और कुल हुवल्लाह तीन बार पढ़े फिर उसके बाद आठ रकअत नमाज़ नफ़्ल दो सलाम से पढ़े, जिसकी हर रकअत में सूरए फ़ातिहा के बाद इन्ना अन्ज़ल नाहु एक बार, और कुल हुवल्लाह शरीफ़ पच्चीस बार पढ़े।

(4) दो दो रकअत करके सौ रकअत नफ़्ल पढ़े, इसकी बड़ी फ़ज़ीलत है, (सूरए फ़ातिहा के बाद जो सूरत याद हो पढ़ें) हदीस में आया है कि जो शख़्स इस रात में सौ रकअत नफ़्ल अदा करेगा तो अल्लाह तआला सौ फ़रिश्ते उसके लिये मुक़र्रर फ़रमा देगा। उनमें से तीस फ़रिश्ते उसको जन्नत की ख़ुश ख़बरी सुनाते रहेंगे, तीस फ़रिश्ते जहन्नम से बे ख़ौफ़ी की बशारत देते रहेंगे, तीस फ़रिश्ते बला व आफ़त को दफ़ा करते रहेंगे और दस फ़रिश्ते उस शख़्स को शैतान के फ़ितनों से महफ़ूज़ रखेंगे।

## शबे बरात की फ़ातिहा और हलवा

अहले सुन्नत व जमाअत मौक़ा ब मौक़ा पाकीज़ा व मरग़ूब ग़िज़ाओं पर फ़ातिहा देकर ईसाले सवाब करते हैं, यह बिहम्दिही तआला क़ुरआनो अहादीस से साबित है और ख़ास तौर पर शबे बरात में अपने अज़ीज़ो अक़ारिब और दीगर बुज़ुर्गों की अरवाहे तय्यिबात को ईसाले सवाब

के लिये दीगर पसन्दीदा ग़िज़ाओं के अलावा हलवे पर फ़ातिहा देते हैं, यह जाइज़ व मुबाह ही नहीं बल्कि मस्नून व मुस्तहब है।

इस सिलसिले में हज़रत अब्दुल्लाह इब्ने अब्बास रज़ियल्लाहो तआला अन्हुमा रिवायत फ़रमाते हैं कि शबे बरात में मुसलमानों की रूहें अपने अपने घरों पर आती हैं और कहती हैं।

**ऐ घर वालो !** हमारे ऊपर रहम करो, हम पर महरबानी करो आज की रात हमारे लिये कुछ सदक़ा व ख़ैरात करो, क्यों कि हम ईसाले सवाब के मोहताज हैं हमारे नाम से आमाल बन्द कर दिये गए मगर तुम्हारे नाम से आमाल जारी हैं, (फिर फ़रमाते हैं) अगर घर वाले हस्बे इस्तिताअत सदक़ा व ख़ैरात फ़ातिहा व ईसाले सवाब करते हैं तो यह रूहें ख़ुश ख़ुश उसके हक़ में दुआए ख़ैर करती हुई वापस चली जाती हैं (और फ़रमाते हैं) अगर यह रूहें कुछ नहीं पाती हैं तो हसरत व मायूसी के साथ वापस होती हैं।

बहर हाल मोमिन पाक, हलवा व उसके अज्ज़ा यानी रवा मेदा घी शकर और मेवाजात वग़ैरह सब पाक और जाइज़ फिर उस पर क़ुरआने पाक की तिलावते पाक के बाद उसका सवाब पाक लोगों की पाक रूहों को पहुँचाया जाता है और हदीसे पाक से साबित कि रसूले पाक को हल्वा पसन्द था इस लिये पाक लोग पाकीज़ा हलवा



Scanned by CamScanner

पकाते भी हैं और खाते भी हैं और खिलाते भी हैं। सच फ़रमाया क़ुरआने करीम ने :

وَالطَّيِّبٰتُ لِلطَّيِّبِيْنَ وَالطَّيِّبُوْنَ لِلطَّيِّبٰتِ ○

वत्तिय्यिबातु लित्तय्यिबीना वत्तय्यिबूना लित्तय्यिबात

(पारा नं. 18)

फिर भला बताइये इतनी पाकीज़ा और नफ़ीस चीज़ को अगर कोई नापाक या नाजाइज़ बताए यह कहाँ का इन्साफ़ है ? (खाना ना जाइज़ नहीं समझते)

पाकीज़ा चीज़ों और शीरीनी व तबर्रुकात को नजिस नाजाइज़ कहने लिखने और समझने वाले यह कहा करते हैं कि सामने रखकर फ़ातिहा देना ग़लत है। तो मैं उनको इल्ज़ामी जवाब देता हूँ कि सामने रखना तुम्हारे नज़दीक ग़लत है तो पीठ के पीछे रख लिया करो, लेकिन दुरूद फ़ातिहा करो तो सही। ख़ुदा हम सबको हक़ समझने, हक़ कहने और हक़ पर क़ाइम रहने की तौफ़ीक़ अता फ़रमाए। (आमीन)

## शबे क़द्र की फ़ज़ीलत

शबे क़द्र की फ़ज़ीलत और अज़मत अल्लाहु अकबर कौन बयान कर सकता है इसकी बहतरी व बरतरी का तो क़ुरआने करीम ख़ुत्बा पढ़ रहा है सूरए क़द्र पढ़िये और इसकी अज़मतों का एतिराफ़ कीजिये।



Scanned by CamScanner

# नवाफ़िले शबे क़द्र

बड़े ख़ुश नसीब हैं वह मुसलमान जो शबे क़द्र जैसी फ़ज़ीलत व अज़मत वाली रात पाएं और उसकी क़द्र जान कर नमाज़ो तिलावत ज़िक्रो नवाफ़िल, और दुरूदो सलाम में मसरूफ़ रहें और शबे बेदारी करें इसलिये ख़ुदा तौफ़ीक़ दे तो।

(1) शबे क़द्र में चार रकअत नफ़्ल एक सलाम से पढ़े हर रकअत में सूरए फ़ातिहा के बाद सूरए क़द्र (इन्ना अन्ज़लना) तीन मरतबा और क़ुल हुवल्लाह पचास बार पढ़े नमाज़ से फ़ारिग़ होने के बाद एक बार तस्बीह पढ़े फिर दुआ मांगे।

سُبْحَانَ اللّٰهِ وَالْحَمْدُ لِلّٰهِ وَلَا إِلٰهَ إِلَّا اللّٰهُ وَاللّٰهُ أَكْبَرُ ○

सुब्हानल्लाहि वल हम्दु लिल्लाहि वला इलाहा इल्लल्लाहु वल्लाहु अकबर 0

**तम्बीह :** हर नमाज़ नफ़्ल में हर दो रकअत पर क़अदा करना फ़र्ज़ है इस लिये जब क़अ़दे में बैठें तो अत्तहिय्यात के साथ दुरूद शरीफ़ और दुआ पढ़े फिर तीसरी रकअत के लिये खड़े हों तो पहले सना पढ़े फिर सूरए फ़ातिहा शुरू करें, इस बात का हमेशा ख़याल रखें आम तौर पर लोग इससे ग़ाफ़िल हैं।

(2) दो रकअत नफ़्ल अदा करें, दोनों रकअत में सूरए फ़ातिहा के बाद सूरए क़द्र एक बार और क़ुल हुवल्लाह

बीस बार पढ़े, नमाज़ के बाद फिर क़ुल हुवल्लाह पाँच सौ मरतबा और

اَسْتَغْفِرُ اللّٰہَ رَبِّیْ مِنْ کُلِّ ذَنْبٍ وَّاَتُوْبُ اِلَیْہِ ○

अस्तग़ फ़िरुल्लाहा रब्बी मिन कुल्लि ज़मबिंव व अतूबु इलैहि ○ सौ मरतबा और दुरूद शरीफ़ सौ मरतबा पढ़ कर दुआ मांगे।

(3) दो दो रकअत की नियत से सौ रकअत नफ़्ल अदा करे, हर रकअत में सूरए फ़ातिहा के बाद एक बार सूरए क़द्र और तीन बार क़ुल हुवल्लाह पढ़े और हर दो रकअत पर सलाम के बाद दुरूद शरीफ़ दस बार पढ़े।

(4) वह दुआ जिसको सरवरे आलम सल्लल्लाहो अलैहि वसल्लम ने उम्मुल मोमिनीन हज़रत आएशा सिद्दीक़ा रज़ियल्लाहो तआला अन्हा को शबे क़द्र में विर्द करने के लिये तालीमा फ़रमाई, इसे ख़ूब पढ़ें दुआ यह है -

اَللّٰھُمَّ اِنَّکَ عَفُوٌّ تُحِبُّ الْعَفْوَ فَاعْفُ عَنِّیْ یَا غَفُوْرُ ○

अल्लाहुम्मा इन्नका अफ़ुव्वुन तुहिब्बुल अफ़वा फ़अफ़ु अन्नी या ग़फ़ूर ○

# फ़ज़ाइले सलातुत तस्बीह

दीनो दुनिया के बे शुमार फ़ाएदे हासिल करने का बहतरीन ज़रीआ सलातुत तस्बीह है इसकी अदाएगी का मख़सूस वक़्त नहीं है बल्कि हर मौसम और वक़्त में अदा की जा सकती है। (सिर्फ़ मकरूह औक़ात में न पढ़े) हुज़ूर सल्लल्लाहो तआला अलैहि वसल्लम ने अपने चचा को तलीम फ़रमाई तो फ़रमाया इसे रोज़ाना या हफ़्ते में या महीने में या साल में वरना उम्र भर में एक बार ज़रूर अदा करें, दीगर नवाफ़िल के अलावा फ़ज़ीलत वाले दिन व रात में सलातुत तस्बीह अदा करना इकसीर है (बेहद बे इन्तिहा फ़ायदे मन्द है)

# सलातुत तस्बीह का आसान तरीक़ा

निय्यत की मैंने चार रकअत नमाज़ नफ़्ल सलातुत तस्बीह की, वास्ते अल्लाह तआला के, मुंह मेरा काबे शरीफ़ की तरफ़, अल्लाहु अकबर और **सना** पढ़ने के बाद 15 बार तस्बीह पढ़े, फिर **क़िरत** के बाद रुकूअ़ से पहले 10 बार फिर रुकूअ़ में **सुब्हाना रब्बियल अज़ीम** के बाद 10 बार, फिर रुकूअ़ से खड़े होकर **समिअल्लाहु लिमन हमिदह** के बाद 10 बार, फिर सज्दे में **सुब्हाना रब्बियल अअ़ला** के बाद 10 बार, फिर दोनों सज्दों के दरमियान **जल्से** में 10 बार, फिर **दूसरे सज्दे** में 10 बार। इस तरह हर रकअत में



Scanned by CamScanner

75 बार तस्बीह पढ़े।

سُبْحَانَ اللّٰہِ وَالْحَمْدُ لِلّٰہِ وَلَا اِلٰہَ اِلَّا اللّٰہُ وَاللّٰہُ اَکْبَرُ ○

सुब्हानल्लाहि वलहम्दु लिल्लाहि वलाइलाहा इल्लल्लाहु वल्लाहु अकबर 0

**नोट :** रुकू व सज्दे में हमेशा पढ़ी जाने वाली तस्बीह भी पढ़े -

**हिदायत :** दूसरी और चौथी रकअत तस्बीह से शुरू करे।

क़अदा ऊला में अत्तहिय्यात के बाद दुरूद शरीफ़ व दुआ पढ़ कर खड़े हो, तीसरी रकअत में पहले सना पढ़े फिर तस्बीह पढ़े।

किसी रुक्न की तस्बीह रह जाए तो अगले रुक्न में पूरी कर लें, तस्बीह का शुमार उंगली दबाकर करें, जो सूरह चाहे पढ़ सकते हैं, हाँ सूरए तकासुर, सूरए अस्र, सूरए काफ़िरून और सूरए इख़्लास पढ़ना बहतर है।

## सूरए तकासुर

بِسْمِ اللّٰہِ الرَّحْمٰنِ الرَّحِیْمِ ○

اَلْھٰکُمُ التَّکَاثُرُ ○ حَتّٰی زُرْتُمُ الْمَقَابِرَ ○ کَلَّا سَوْفَ تَعْلَمُوْنَ ○ ثُمَّ کَلَّا سَوْفَ تَعْلَمُوْنَ ○ کَلَّا لَوْ تَعْلَمُوْنَ عِلْمَ الْیَقِیْنِ ○ لَتَرَوُنَّ الْجَحِیْمَ ○ ثُمَّ لَتَرَوُنَّھَا عَیْنَ الْیَقِیْنِ ○ ثُمَّ لَتُسْئَلُنَّ یَوْمَئِذٍ عَنِ النَّعِیْمِ ○

## बिस्मिल्ला हिर्रहमा निर्रहीम 0

अल्हाकुमुत तकासुरु हत्ता ज़ुर तुमुल मक़ाबिर 0 कल्ला सौफ़ा तअलमून 0 सुम्मा कल्ला सौफ़ा तअलमून कल्ला लौ तअलमूना इल्मल यक़ीन 0 ल त र वुन्नल जहीमा 0 सुम्मा ल त र वुन्नहा ऐनल यक़ीन 0 सुम्मा लतुस अलुन्ना यौमा इज़िन अनिन नईम 0

# सूरए अस्र

بِسۡمِ اللّٰهِ الرَّحۡمٰنِ الرَّحِيۡمِ ○

وَالۡعَصۡرِ ۙ‏ اِنَّ الۡاِنۡسَانَ لَفِىۡ خُسۡرٍ ○ اِلَّا الَّذِيۡنَ اٰمَنُوۡا وَعَمِلُوا الصّٰلِحٰتِ وَتَوَاصَوۡا بِالۡحَقِّ ۙ وَتَوَاصَوۡا بِالصَّبۡرِ ○

## बिस्मिल्ला हिर्रहमा निर्रहीम 0

वल असरि इन्नल इन्साना लफ़ी ख़ुसरिन 0 इल्लल्लज़ीना आमनू व अमिलुस सालिहाति व तवासव बिल हक़्क़ि व तवासव बिस्सबरि 0

# सूरए काफ़िरून

بِسۡمِ اللّٰهِ الرَّحۡمٰنِ الرَّحِيۡمِ ○

قُلۡ يٰۤاَيُّهَا الۡكٰفِرُوۡنَ ○ لَاۤ اَعۡبُدُ مَا تَعۡبُدُوۡنَ ○ وَلَاۤ اَنۡتُمۡ عٰبِدُوۡنَ مَاۤ اَعۡبُدُ ○ وَلَاۤ اَنَا عَابِدٌ مَّا عَبَدۡتُّمۡ ○ وَلَاۤ اَنۡتُمۡ عٰبِدُوۡنَ مَاۤ اَعۡبُدُ ○ لَـكُمۡ دِيۡنُكُمۡ وَلِىَ دِيۡنِ ○



Scanned by CamScanner

**बिस्मिल्ला हिर्रहमा निर्रहीम 0**

कुल या अय्युहल काफ़िरूना 0 ला अअ़बुदु मा तअ़बुदून 0 वला अन्तुम आबिदुना मा अअ़बुद 0 वला अना आबिदुम मा अबत्तुम 0 वला अन्तुम आबिदूना मा अअ़बुद 0 लकुम दीनुकुम वलि यदीन 0

## सूरए क़द्र

بِسۡمِ اللّٰہِ الرَّحۡمٰنِ الرَّحِیۡمِ ○

اِنَّاۤ اَنۡزَلۡنٰہُ فِیۡ لَیۡلَۃِ الۡقَدۡرِ ○ وَمَاۤ اَدۡرٰکَ مَا لَیۡلَۃُ الۡقَدۡرِ ○ لَیۡلَۃُ الۡقَدۡرِ خَیۡرٌ مِّنۡ اَلۡفِ شَہۡرٍ ○ تَنَزَّلُ الۡمَلٰٓئِکَۃُ وَالرُّوۡحُ فِیۡہَا بِاِذۡنِ رَبِّہِمۡ مِنۡ کُلِّ اَمۡرٍ ○ سَلٰمٌ ہِیَ حَتّٰی مَطۡلَعِ الۡفَجۡرِ ○

**बिस्मिल्ला हिर्रहमा निर्रहीम 0**

इन्ना अन्ज़लनाहु फ़ी लैलतिल क़दरि वमा अद्राका मा लैलतुल क़द्र 0 लैलतुल क़दरि ख़ैरुम मिन अलफ़ि शह्र 0 तनज़्ज़लुल मलाइकतु वर्रूह 0 फ़ीहा बि इज़नि रब्बिहिम मिन कुल्लि अमरिन सलाम 0 हिया हत्ता मतलइल फ़ज्र 0



Scanned by CamScanner

# फ़र्ज़ियते नमाज़

ईमान और अक़ीदा दुरुस्त करने के बाद तमाम फ़राइज़ से अहम फ़र्ज़ और तमाम इबादात से अफ़ज़लो आला इबादत नमाज़ है। कुरआनो अहादीस में इसकी बहुत ताकीद आई है, जा बजा इसकी अहमियतो फ़ज़ीलत बयान की गई है, ख़ुदाए तआला कुरआने पाक में इरशाद फ़रमाता है, नमाज़ क़ाइम करो और ज़कात अदा करो (पारा नं. 1, रुकू नं. 5) और फ़रमाता है यह किताब (कुरआन) परहेज़गारों के लिये हिदायत है, जो ग़ैब पर ईमान लाए और नमाज़ क़ाइम रखते हैं और हमने जो दिया है, उनमें से हमारी राह में ख़र्च करते हैं। (पारा नं. 1, रुकू नं. 1)

एक जगह इरशाद फ़रमाता है

**निगेहबानी करो सब नमाज़ों की और बीच की नमाज़ की और खड़े हो अल्लाह के हुज़ूर अदब से।**

इसी तरह शारिए इस्लाम नबिय्ये आख़िरुज़्ज़मां सल्लल्लाहो अलैहि वसल्लम फ़रमाते हैं, इस्लाम की बुनियाद पांच चीज़ों पर है, (1) इस बात की गवाही देना कि अल्लाह के सिवा कोई माबूद नहीं और मोहम्मद सल्लल्लाहो तआला अलैहि वसल्लम उसके ख़ास बन्दे और रसूल हैं। (2) नमाज़ क़ाइम करना। (3) ज़कात देना। (4) हज करना। (5) रमज़ान के रोज़े रखना। दूसरी हदीस में है हज़रते मआज़ रज़ियल्लाहो तआला अन्हो कहते हैं कि मैंने रसूलुल्लाह सल्लल्लाहो तआला



Scanned by CamScanner

अलैहि वसल्लम से पूछा कि मुझे ऐसा अमल बताएं जो मुझे जन्नत में ले जाए और जहन्नम से बचाए, आपने फ़रमाया अल्लाह तआला की इबादत कर और उसके साथ किसी को शरीक न कर और नमाज़ क़ाइम रख, और ज़कात दे और रमज़ान का रोज़ा रख और बैतुल्लाह (ख़ानए काबा) का हज कर। एक और हदीसे पाक में है कि नमाज़ दीन का सुतून है, जिसने इसको क़ाइम रखा उसने दीन को क़ाइम रखा और जिसने इसको तर्क किया गोया उसने दीन को ढा दिया। एक मक़ाम पर रसूले पाक सल्लल्लाहो अलैहि वसल्लम फ़रमाते हैं कि हर चीज़ की एक पहचान है और ईमान की पहचान नमाज़ है।

## फ़ज़ाइले नमाज़

क़ुरआनो हदीस में नमाज़ की बहुत ज़्यादा फ़ज़ीलत बयान की गई है, चुनाँचे ख़ुदाए तआला इरशाद फ़रमाता है, बेशक नमाज़ बे हयाई और बुरी बातों से रोकती है।

**(पारा नं. 21, रुकू नं. 1)**

**हदीस :** हज़रत अबू हुरैरह रज़ियल्लाहो तआला अन्हु से रिवायत है, उनका बयान है कि रसूले ख़ुदा सल्लल्लाहो तआला अलैहि वसल्लम ने फ़रमाया कि बताओ अगर तुम लोगों में किसी के दरवाज़े पर नहर हो और वह उनमें रोज़ाना पांच मरतबा ग़ुस्ल करता हो तो क्या उसके बदन पर कुछ मैल बाक़ी रह जाएगा ? सहाबए

किराम ने अर्ज़ किया ऐसी हालत में उसके बदन पर कुछ भी मैल बाक़ी नहीं रहेगा। हुज़ूर सल्लल्लाहो तआला अलैहि वसल्लम ने फ़रमाया बस यही कैफ़ियत पांच नमाज़ों की है अल्लाह तआला उनके सब गुनाहों को मिटा देता है। एक जगह हज़रते अबू ज़र रज़ियल्लाहो तआला अन्हो से रिवायत है कि हुज़ूर सल्लल्लाहो तआला अलैहि वसल्लम एक रोज़ सर्दी के मौसम में जब कि दरख़्तों के पत्ते गिर रहे थे (यानी पतझड़ का ज़माना था) बाहर तशरीफ़ ले गए तो आपने एक दरख़्त की दो शाख़ें पकड़ीं (और उन्हें हिलाया) तो उन टहनियों से पत्ते गिरने लगे, आपने फ़रमाया, ऐ अबू ज़र ! हज़रते अबू ज़र ने अर्ज़ किया हाज़िर हूँ या रसूलल्लाह सल्लल्लाहो तआला अलैक़ा वसल्लम, आपने फ़रमाया, जब मुसलमान बन्दा ख़ालिस अल्लाह तआला के लिये नमाज़ पढ़ता है तो उसके गुनाह इस तरह झड़ जाते हैं, जैसे कि ये पत्ते दरख़्त से झड़ रहे हैं।

हज़रते अबू हुरैरह रज़ियल्लाहो तआला अन्हो से मरवी है कि हुज़ूर ने फ़रमाया, जो शख़्स अपने घर में तहारत (वुज़ू, गुस्ल) करके फ़र्ज़ अदा करने के लिये मस्जिद को जाता है, तो एक क़दम पर एक गुनाह मिट जाता है, दूसरे पर एक दर्जा बलन्द होता है। (बुख़ारी, मुस्लिम) हज़रत उबादह इब्ने सामित रज़ियल्लाहो अन्हो से रिवायत है कि हुज़ूर ने फ़रमाया कि अल्लाह तआला ने बन्दों पर पांच नमाज़ें फ़र्ज़ कीं, जिसने अच्छी तरह वुज़ू



Scanned by CamScanner

किया और वक़्त में अदा किया व रुकूओ सुजूद को पूरी तरह अदा किया तो उसके लिये अल्लाह तआला ने अपने ज़िम्मए करम पर यह अहद कर लिया है कि उसे बख़्श दे और जिसने ऐसा नहीं किया तो उसके लिये कोई अहद नहीं चाहे बख़्श दे चाहे अज़ाब दे। (अबू दाऊद)

एक और हदीस में उम्मुल मोमिनीन हज़रते आएशा सिद्दीक़ा रज़ियल्लाहो तआला अन्हा से रिवायत है कि हुज़ूर फ़रमाते हैं कि अल्लाह अज़्ज़ व जल्ल फ़रमाता है अगर वक़्त में नमाज़ क़ाइम रखे तो मेरे बन्दे को मेरे ज़िम्मए करम पर अहद है कि उसे अज़ाब न दूं और बेहिसाब जन्नत में दाख़िल करूँ। (हाकिम)

## तारिके नमाज़ पर वईदें

नमाज़ छोड़ने वाले और उनको क़ज़ा करने वालों के लिये सख़्त और शदीद वईदें (सज़ाएँ) की गई हैं, नमाज़ का बिल्कुल तर्क कर देना तो सख़्त हलाकत ख़ेज़ है उनको वक़्तों पर अदा न करने वालों के लिये ख़ुदा फ़रमाता है वैल है उन नमाज़ियों के लिये जो अपनी नमाज़ से बे ख़बर हैं, वक़्त गुज़ार कर पढ़ते हैं, (क़ुरआन) वैल, जहन्म की एक वादी का नाम है, जिसकी सख़्ती से जहन्नम भी पनाह मांगता है, नमाज़ क़ज़ा करके पढ़ने वालों को उसमें डाला जाएगा। (अल्लाह अपनी पनाह में रखे) और फ़रमाता है उनके बाद कुछ नाख़लफ़ पैदा हुए, जिन्होंने



Scanned by CamScanner

नमाज़ें ज़ाए कर दीं और अपनी नफ़सानी ख़्वाहिशों का इत्तिबा किया अनक़रीब उन्हें गय्य में डाला जाएगा। (कुरआन, पारा 16, रुकू नं. 7) ग़य्या जहन्नम में एक वादी है जिस की गर्मी और गहराई सबसे ज़्यादा है, उसमें एक कुआँ है, जिसका नाम हबदब है। जब जहन्नम की आग बुझने पर आती है तो अल्लाह अज़्ज़ व जल्ल उस कुंए को खोल देता है, जिससे, वह बदस्तूर भड़कने लगती है, यह कुंआ बे नमाज़ियों, ज़ानियों, शराबियों, सूद (ब्याज) खाने वालों और मां बाप को ईज़ा (तकलीफ़) देने वालों के लिये है। (ख़ुदा अपने महबूबे पाक के सदक़े में ऐसे दर्द नाक अज़ाबों से महफ़ूज़ रखे आमीन।) नमाज़ तर्क करने वालों के लिये हदीसे पाक में और कैसी सख़्त वईदें बयान की गई हैं, उन्हें भी मुलाहज़ा कीजिये। हज़रते अब्दुल्लाह बिन अम्र बिन अलआस रज़ियल्लाहो तआला अन्हुमा से रिवायत है कि नबिय्ये करीम सल्लल्लाहो तआला अलैहि वसल्लम ने एक रोज़ नमाज़ का ज़िक्र किया तो फ़रमाया, जो शख़्स नमाज़ की पाबन्दी करेगा तो नमाज़ उसके लिये नूर का सबब होगी, कमाले ईमान की दलील होगी और क़ियामत के दिन बख़्शिश का ज़रीआ बनेगी और जो नमाज़ की पाबन्दी नहीं करेगा, उसके लिये न तो नूर का सबब होगी न कमाले ईमान की दलील होगी, और न बख़्शिश का ज़रीआ होगी और वह (बे नमाज़ी) क़ारून, फ़िरऔन, हामान और उबय्यि इब्ने ख़लफ़ (बद तरीन



Scanned by CamScanner

काफ़िरों) के साथ होगा। हज़रत अबू नुऐम हज़रत अबू सईद रज़ियल्लाहो तआला अन्हु से रिवायत करते हैं हुज़ूर ने फ़रमाया, जिसने क़सदन नमाज़ छोड़ी जहन्नम के दरवाज़े पर उसका नाम लिख दिया जाता है। हज़रत इमाम अहमद, उम्मे, अयमन रज़ियल्लाहो तआला अन्हुमा से रावी कि हुज़ूर ने फ़रमाया क़स्दन नमाज़ तर्क न करो कि जो क़स्दन नमाज़ तर्क कर देता है, अल्लाहो रसूल उससे बरिज़्ज़िम्मा हैं। हज़रते उमर रज़ियल्लाहो तआला अन्हु से रिवायत है कि हुज़ूर फ़रमाते हैं कि जिसने नमाज़ छोड़ दी उसका कोई दीन नहीं नमाज़ दीन का सुतून है। (बैहक़ी)

## फ़िक़ही मसाइल

**मस्अला :** हर मुकल्लफ़ यानी आक़िल बालिग़ पर नमाज़ फ़र्ज़े ऐन है इसकी फ़र्ज़ियत का मुन्किर काफ़िर है और जो क़स्दन छोड़े अगरचेह एक ही वक़्त की वह फ़ासिक़ है, और जो न पढ़ता हो वह क़ैद किया जाए, यहाँ तक कि तौबह करे और नमाज़ पढ़ने लगे बल्कि अइम्मए सलासा इमामे मालिक, इमामे शाफ़ई और इमाम अहमद बिन हंबल रज़ियल्लाहो अन्हुम के नज़दीक बादशाहे इस्लाम को उसको (बेनमाज़ी) क़त्ल का हुक्म है। (दुर्रे मुख़्तार, बहारे शरीअत)

**मस्अला :** बच्चे की उम्र जब सात बरस की हो जाए तो उसे नमाज़ पढ़ना सिखाया जाए, और जब दस बरस का हो जाए तो मारकर पढ़वाना चाहिये। (अबू दाऊद, तिर्मिज़ी)

**मस्अला :** नमाज़ ख़ालिस बदनी इबादत है, इसमें



Scanned by CamScanner

नयाबत जारी नहीं हो सकती यानी एक की तरफ़ से दूसरा नहीं पढ़ सकता न यह हो सकता है कि ज़िन्दगी में नमाज़ के बदले कुछ माल ब तौरे फ़िदया अदा करे, अलबत्ता अगर किसी पर कुछ नमाज़ें रह गई हैं और इन्तिक़ाल कर गया और वसिय्यत कर गया कि उसकी नमाज़ों का फ़िदया अदा किया जाए तो उम्मीद है कि इंशाअल्लाह तआला कुबूल होगा, और बे वसिय्यत भी वारिस उसकी तरफ़ से दे कि कुबूल और मुआफ़ी की उम्मीद है।

## बीमार की नमाज़ का बयान

अगर बीमारी के सबब खड़े होकर नमाज़ नहीं पढ़ सकता कि मर्ज़ बढ़ जाएगा या देर में अच्छा होगा या चक्कर आते हैं या शदीद दर्द है, जो बरदाश्त के क़ाबिल न हो वग़ैरह वग़ैरह। इन सब सूरतों में बैठ कर नमाज़ पढ़े, अगर किसी चीज़ की टैक, लगाकर खड़ा हो सकता है तो फ़र्ज़ है कि खड़ा होकर पढ़े इस सूरत में बैठ कर नमाज़ पढ़ेगा तो नहीं होगी। अगर कुछ देर खड़ा हो सकता है अगरचेह इतना ही कि खड़ा होकर अल्लाहु अकबर कह ले तो फ़र्ज़ है कि खड़ा होकर इतना कहे फिर बैठे वरना नमाज़ न होगी (बहारे शरीअत)

बीमारी के सबब अगर रुकू सज्दा भी न कर सकता हो तो इशारे से करे मगर रुकू के इशारे से सज्दे के इशारे में सर को ज़्यादा झुकाएं अगर बैठ कर भी नमाज़ न पढ़ सकता हो तो लेट कर नमाज़ पढ़े, इस तरह कि चित लेटकर क़िब्ले



Scanned by CamScanner

की तरफ़ पांव करे, मगर पांव न फैलाएं बल्कि घुटने खड़े रखे और सर के नीचे तकिया वग़ैरह रखकर ज़रा ऊँचा कर ले और रुकू व सज्दा सर झुका कर इशारे से करे यह सूरत अफ़ज़ल है और यह भी जाइज़ है कि दाहने या बाएं करवट लेटकर मुंह क़िब्ले की तरफ़ करे।

इससे उन लोगों को सबक़ लेना चाहिये कि जो ज़रा सी तकलीफ़ में बैठ कर नमाज़ पढ़ना शुरू कर देते हैं, हालांकि घर से चल कर मस्जिद आते हैं और अगर घर में हैं तो अपनी ज़रूरियात के लिये तो चल फिर लेते हैं लेकिन नमाज़ बैठ कर पढ़ते हैं, ख़ुदा नेक समझ अता फ़रमाए। आमीन।

## मुसाफ़िर की नमाज़ का बयान

शरीअत में मुसाफ़िर वह शख़्स है जो तीन रोज़ की राह तक जाने के इरादे से बस्ती से बाहर हो जाए।

मील के हिसाब से तीन रोज़ के रास्ते की मिक़दार 57 3/8 मील नए हिसाब से तक़रीबन 92 कि.मी. है।

अगर कोई शख़्स तीन रोज़ की राह के इरादे से निकला मगर यह भी इरादा किया कि दरमियान में एक दिन ठहरुँगा तो अगर ठहरना ज़िमनी तौर पर है तो मुसाफ़िर रहेगा और इस इरादे से निकला दो दिन की राह पर जाता हूँ फिर वहाँ से एक दिन की राह पर जाऊँगा तो मुसाफ़िर न होगा।

मुसाफ़िर पर वाजिब है कि क़स्र करे यानी ज़ोहर, अस्र और इशा की चार रकअत वाली फ़र्ज़ नमाज़ को दो पढ़े कि इसके हक़ में दो ही रकअत पूरी नमाज़ है, अगर कोई

की तरफ़ पांव करे, मगर पांव न फैलाएं बल्कि घुटने खड़े रखे और सर के नीचे तकिया वग़ैरह रखकर ज़रा ऊँचा कर ले और रुकू व सज्दा सर झुका कर इशारे से करें यह सूरत अफ़ज़ल है और यह भी जाइज़ है कि दाहने या बाएं करवट लेटकर मुंह क़िब्ले की तरफ़ करे।

इससे उन लोगों को सबक़ लेना चाहिये कि जो ज़रा सी तकलीफ़ में बैठ कर नमाज़ पढ़ना शुरू कर देते हैं, हालांकि घर से चल कर मस्जिद आते हैं और अगर घर में हैं तो अपनी ज़रूरियात के लिये तो चल फिर लेते हैं लेकिन नमाज़ बैठ कर पढ़ते हैं, ख़ुदा नेक समझ अता फ़रमाए। आमीन।

## मुसाफ़िर की नमाज़ का बयान

शरीअत में मुसाफ़िर वह शख़्स है जो तीन रोज़ की राह तक जाने के इरादे से बस्ती से बाहर हो जाए।

मील के हिसाब से तीन रोज़ के रास्ते की मिक़दार 57 3/8 मील नए हिसाब से तक़रीबन 92 कि.मी. है।

अगर कोई शख़्स तीन रोज़ की राह के इरादे से निकला मगर यह भी इरादा किया कि दरमियान में एक दिन ठहरुँगा तो अगर ठहरना ज़िमनी तौर पर है तो मुसाफ़िर रहेगा और इस इरादे से निकला दो दिन की राह पर जाता हूँ फिर वहाँ से एक दिन की राह पर जाऊँगा तो मुसाफ़िर न होगा।

मुसाफ़िर पर वाजिब है कि क़स्र करे यानी ज़ोहर, अस्र और इशा की चार रकअत वाली फ़र्ज़ नमाज़ को दो पढ़े कि इसके हक़ में दो ही रकअत पूरी नमाज़ है, अगर कोई

क़स्दन (जानबूझ) कर चार पढ़ेगा तो गुनाहगार होगा तौबह करे। अगर चार पढ़ी और दोनों क़अदे क़ये तो फ़र्ज़ अदा हो गया और आख़री दो रकअतें नफ़्ल हो गईं फ़ज्र, मग़रिब, और वित्र में क़स्र नहीं। सुन्नतों में क़स्र नहीं है अगर मौक़ा है तो पूरी पढ़े वरना मुआफ़ है।

मुसाफ़िर जब बस्ती की आबादी से बाहर हो जाए तो उस वक़्त से नमाज़ में क़स्र शुरू करे बस स्टेण्ड और रेल्वे स्टेशन अगर आबादी से बाहर हो और तीन दिन की राह तक सफ़र का इरादा भी हो तो बस स्टेण्ड व रेल्वे स्टेशन पर क़स्र करेगा वरना नहीं।

मुसाफ़िर जब तक किसी जगह पन्द्रह दिन या इससे ज़्यादा ठहरने की नियत न करे या अपनी बस्ती में न पहुँच जाए क़स्र करता रहे, मुसाफ़िर अगर मुक़ीम के पीछे नमाज़ पढ़े तो पूरी पढ़े। क़स्र न करे और अगर मुक़ीम, मुसाफ़िर के पीछे नमाज़ पढ़े तो इमाम के सलाम फेरने के बाद अपनी बाक़ी दो रकअत पढ़े और इन रकअतों में क़िरत बिल्कुल न करे बल्कि सूरए फ़ातिहा पढ़ने की मिक़दार ख़ामोश खड़ा रहे।

मील के हिसाब से तीन रोज़ के रास्ते की मिक़दार 57 3/8 मील है। (बहारे शरीअत)

**नोट :** 57 3/8 मील नए हिसाब से तक़रीबन 92 कि.मी. है। **(अनवारे शरीअत)**

# क़ज़ा नमाज़
# और क़ज़ाए उमरी का बयान

बिला उज़्रे शरई नमाज़ क़ज़ा करना सख़्त गुनाह है जल्द से जल्द अदा करना और तौबह करना फ़र्ज़ है। मकरूह वक़्त के अलावा किसी वक़्त भी क़ज़ा नमाज़ पढ़ सकते हैं। साहिबे तरतीब पर तरतीब के साथ क़ज़ा नमाज़ पढ़ना फ़र्ज़ है (जिसके ज़िम्मे सिर्फ़ छः नमाज़ों से कम क़ज़ा हो, वह साहिबे तरतीब है) साहिबे तरतीब बग़ैर क़ज़ा पढ़े, जमाअत में शरीक नहीं हो सकता। क़ज़ाए उमरी में सिर्फ़ फ़र्ज़ और वित्र की क़ज़ा पढ़ी जाएगी। पहले ज़रूरी है कि क़ज़ा नमाज़ों का हिसाब करे बालिग़ होने के बाद जिस क़द्र नमाज़ें क़ज़ा हुई उनको अलग अलग शुमार करके जमा कर ले यानी फ़ज्र ज़ोहर, अस्त्र, मग़रिब और इशा व वित्र की कुल तादाद और यह हिसाब आसान है इस लिये कि आप अपनी ज़िन्दगी के बड़े से बड़े हिसाब अन्दाज़े से या कम ज़्यादा करके निपटा सकते हैं तो क़ज़ा नमाज़ों का हिसाब भी अन्दाज़े से किया जा सकता है।

(कुछ ज़्यादा हो जाए कोई हरज नहीं कम न हो।)

जैसे आपने हिसाब किया कि फ़ज्र की नमाज़ क़ज़ा की तादाद दो हज़ार है, ज़ोहर की एक हज़ार है इसी तरह तमाम नमाज़ों की तादाद हिसाब करके लिख लें फिर आप फ़ज्र के वक़्त फ़ज्र की क़ज़ा, ज़ोहर के वक़्त, ज़ोहर की क़ज़ा, इसी तरह नमाज़ों की क़ज़ा पढ़ते रहे और हिसाब से



Scanned by CamScanner

कम करते रहे, क़ज़ाए उमरी के लिये नियत इस तरह करे।

मेरे ज़िम्मे जितनी फ़ज्र की नमाज़ बाक़ी हैं उनमें से पहली नमाज़ अदा करने की नियत की।

इसी तरह हर नमाज़ में नियत करते रहें। फ़ज्र की पढ़ना हो तो फ़ज्र का नाम लें, ज़ोहर की पढ़ना हो तो ज़ोहर इसी तरह अस्र, मग़रिब, इशा और वित्र की नियत करें एक तरीक़ा यह भी है कि पहले तमाम फ़ज्र की क़ज़ा पढ़ ली जाए फिर ज़ोहर की तमाम क़ज़ा इसी तरह फिर अस्र, मग़रिब इशा और वित्र की पढ़ी जा सकती हैं, हिसाब रखना ज़रूरी है। अगर मुसाफ़िर होने की हालत की नमाज़ें हों तो अपने वतन में भी चार फ़र्ज़ की जगह दो रकअत क़स्र की पढ़ेगा।

**मस्अला :** क़ज़ा नमाज़ें नवाफ़िल से अहम हैं यानी जिस वक़्त नफ़्ल पढ़ता है यानी ज़ोहर में आख़िर के दो नफ़्ल अस्र की शुरू की चार सुन्नत, मग़रिब में आख़िर के दो नफ़्ल, इशा के शुरू की चार सुन्नत और वित्र से पहले और बाद के दो दो नफ़्ल, इन्हें छोड़कर इनके बदले क़ज़ाए पढ़ें ताकि बरिज़्ज़िम्मा हो जाए, इसी तरह जागने वाली रातों में नवाफ़िल की जगह क़ज़ा नमाज़ पढ़े तो बहतर है। क्यूँकि क़ज़ा नमाज़ जब तक पूरी न हो जाए नफ़्ल क़ुबूल नहीं होती है

जिसके ज़िम्मे फ़र्ज़ नमाज़ की क़ज़ा बाक़ी हो और वह नफ़्ल नमाज़ें अदा करने की फ़िक्र में लगा रहे उसकी मिसाल ऐसी है जैसे किसी शख़्स पर बहुत सा क़र्ज़ बाक़ी हो और वह क़र्ज़ अदा करने के बजाए लोगों में ख़ैरात तक़सीम करता फिरे।



Scanned by CamScanner

## चार मशहूर फ़रिश्तों के नाम

(1) हज़रत जिब्राईल अलैहिस्सलाम अल्लाह के अहकाम नबियों व रसूलों तक पहुँचाते थे।

(2) हज़रत मीकाइल अलैहिस्सलाम बारिश बरसाने और मख़लूक़े.ख़ुदा तक रिज़्क़ पहुँचाने के काम पर मुक़र्रर हैं

(3) हज़रत इस्राफ़ील अलैहिस्सलाम क़ियामत के दिन सूर फूकेंगे।

(4) हज़रत इज़राईल अलैहिस्सलाम रूह निकालने के काम पर मुक़र्रर हैं।

## चार मशहूर ख़लीफ़ा के नाम

(1) हज़रत अबू बक्र सिद्दीक़ रज़ियल्लाहो अन्हु
(2) हज़रत उमर फ़ारूक़े आज़म रज़ियल्लाहो अन्हो
(3) हज़रत उस्माने ग़नी रज़ियल्लाहो तआला अन्हो
(4) हज़रत मौला अली रज़ियल्लाहो तआला अन्हो।

## चार मशहूर इमामों के नाम

(1) हज़रत इमामे आज़म अबू हनीफ़ा रज़ियल्लाहो तआला अन्हो (2) हज़रत इमामे शाफ़ई रज़ियल्लाहो तआला अन्हो (3) हज़रत इमामे मालिक रज़ियल्लाहो तआला अन्हु (4) हज़रत इमाम अहमद बिन हंबल रज़ियल्लाहो तआला अन्हो।



Scanned by CamScanner

## क़ब्र के सवालात

1. ''मंर्रब्बुका'' यानी तेरा रब कौन है ?

2. ''मा दीनु का'' यानी तेरा दीन क्या है ?

3. ''मा तक़ूलु फ़ी हक़्क़ि हाज़र्रजुल'' यानी इस मर्द हक़ के बारे में क्या कहता है ?

पहले सवाल का जवाब **रब्बियल्लाह** यानी मेरा रब अल्लाह है।

दूसरे सवाल का जवाब **दीनियल इस्लाम** यानी मेरा दीन इस्लाम है।

तीसरे सवाल का जवाब **हुवा रसूलुल्लाहि सल्लल्लाहो तआला अलैहि वसल्लम** यानी यह तो हमारे आक़ा मुहम्मदुर रसूलुल्लाह सल्लल्लाहो तआला अलैहि वसल्लम हैं।

## इस्लामी महीनों के नाम

(1) मुहर्रम (2) सफ़र (3) रबीउल अव्वल (4) रबीउल आख़िर (5) जुमादल उला (6) जुमादल उख़रा (7) रजब (8) शाबान (9) रमज़ान (10) शव्वाल (11) ज़ीक़अ़दह (12) ज़िलहिज्जा।

मोहर्रम की दस तारीख़ को इमामुश शुहदा हज़रत इमामे हुसैन और दीगर शोहदाए करबला रिज़वानुल्लाहि तआला अन्हुम अजमईन के नाम से फ़ातिहा दी जाती है।

माहे सफ़र की 25 तारीख़ को इमामे अहले सुन्नत इमाम अहमद रज़ा ख़ाँ फ़ाज़िले बरैलवी अलैहिर्रहमह का

यौमे विसाल है आपकी बारगाह में आशिक़ाने रसूल हदयए ईसाले सवाब करते हैं।

रबीउल अव्वल शरीफ़ की बारह तारीख़ मुस्तफ़ा जाने रहमत सल्लल्लाहो तआला अलैहि वसल्लम का यौमे पैदाइश और यौमे विसाल है। आपकी बारगाहे आलिया में नज़रानए अक़ीदत पेश करते हैं।

रबीउल आख़िर की 11 तारीख़ को पीराने पीर दस्तगीर शैख़ अब्दुल क़ादिर जीलानी ग़ौसे पाक की न्याज़ दिलाई जाती है। (रज़ियल्लाहो तआला अन्हो)

रजब की 6 तारीख़ को हज़रत ख़्वाजा मोईनुद्दीन चिश्ती अजमेरी ग़रीब नवाज़ रज़ियल्लाहु अन्हो और इसी माह की 15 या 22 तारीख़ को हज़रत इमाम जाफ़र सादिक़ रज़ियल्लाहो अन्हो के नाम से फ़ातिहा होती है।

शअ़बान माह की 14 तारीख़ को आशिक़े रसूल हज़रत उवैसे क़रनी रज़ियल्लाहो तआला अन्हो की फ़ातिहा होती है।

## दीन व दुनिया की भलाई पर
# एक ईमान अफ़रोज़ मुकालमा

अज़ाब दो क़िस्म के होते हैं ज़मीनी और आसमानी। ज़मीनी आफ़तों के लिये तो अल्लाह तआला और उसके रसूल सल्लल्लाहो अलैहि वसल्लम ने उसूल बताए हैं, रही आसमानी आफ़तें तो उनका सिर्फ़ एक ही हल है तौबह। फ़र्द हो या क़ौम, कमोबेश **25 मसाइल** का शिकार होते हैं उनका हल अल्लाह के रसूल सल्लल्लाहो तआला अलैहि वसल्लम ने कुछ यूँ तजवीज़ फ़रमाया :

एक शख़्स रसूलुल्लाह सल्लल्लाहो तआला अलैहि वसल्लम के दरबार में हाज़िर हुआ और अर्ज़ की या रसूलल्लाह सल्लल्लाहो तआला अलैका वसल्लम! मैं कुछ पूछना चाहता हूँ?

फ़रमाया : हाँ, कहो। दरबार में उस वक़्त हज़रत ख़ालिद बिन वलीद रज़ियल्लाहो तआला अन्हो भी मौजूद थे, इन्होंने हदीसे मुबारका तहरीर करके अपने पास रख ली, इसके बाद यह फ़रमान कन्ज़ुल उम्माल, मुस्नद अहमद में मनक़ूल हुआ।

**अर्ज़ :** या रसूलल्लाह मैं अमीर (मालदार) बनना चाहता हूँ?

**इरशाद :** क़िनाअत (थोड़े पर सब्र) इख़्तियार करो, अमीर हो जाओगे।

**अर्ज़ :** मैं सबसे बड़ा आलिम बनना चाहता हूँ?



Scanned by CamScanner

**इरशाद :** तक़वा (परहेज़गारी) इख़्तियार करो आलिम बन जाओगे।

**अर्ज़ :** इज़्ज़त वाला बनना चाहता हूँ ?

**इरशाद :** मख़लूक़ के सामने हाथ फैलाना बन्द करो, बा इज़्ज़त रहोगे।

**अर्ज़ :** अच्छा आदमी बनना चाहता हूँ ?

**इरशाद :** लोगों को नफ़ा पहुँचाओ।

**अर्ज़ :** आदिल (इन्साफ़ करने वाला) बनना चाहता हूँ ?

**इरशाद :** जिसे अपने लिये अच्छा समझते हो, वही दूसरों के लिये पसन्द करो।

**अर्ज़ :** ताक़तवर बनना चाहता हूँ ?

**इरशाद :** अल्लाह पर तवक्कुल (मुकम्मल भरोसा) करो।

**अर्ज़ :** अल्लाह के दरबार में ख़ास दर्जा चाहता हूँ?

**इरशाद :** कसरत से ज़िक्र करो।

**अर्ज़ :** रिज़्क़ में कुशादगी (तरक़्क़ी) चाहता हूँ ?

**इरशाद :** हमेशा बा वुज़ू रहो।

**अर्ज़ :** दुआओं की मक़बूलियत चाहता हूँ ?

**इरशाद :** हराम न खाओ।

**अर्ज़ :** ईमान की तकमील चाहता हूँ ?

**इरशाद :** अख़्लाक़ अच्छा कर लो।

**अर्ज़ :** क़ियामत के रोज़ अल्लाह से पाक होकर मिलना चाहता हूँ ?

**इरशाद :** जनाबत (गुस्ल फ़र्ज़ होने) के बाद गुस्ल

कर लिया करो।

**अर्ज़ :** गुनाहों की कमी चाहता हूँ ?

**इरशाद :** कसरत से इस्तिग़फ़ार किया करो।

**अर्ज़ :** क़ियामत के रोज़ नूर (रोशनी) में उठना चाहता हूँ ?

**इरशाद :** ज़ुल्म करना छोड़ दो।

**अर्ज़ :** चाहता हूँ अल्लाह मुझ पर रहम करे ?

**इरशाद :** अल्लाह के बन्दों पर रहम करो।

**अर्ज़ :** चाहता हूँ अल्लाह मेरी परदापोशी फ़रमाए ?

**इरशाद :** लोगों की परदापोशी करो।

**अर्ज़ :** रुसवाई से बचना चाहता हूँ ?

**इरशाद :** ज़िना से बचो।

**अर्ज़ :** चाहता हूँ अल्लाह और उसके रसूल का महबूब बन जाऊँ ?

**इरशाद :** जो अल्लाह व उसके रसूल (सल्लल्लाहो तआला अलैहि वसल्लम) का महबूब हो उसको अपना महबूब बना लो।

**अर्ज़ :** अल्लाह का फ़रमांबरदार बनना चाहता हूँ ?

**इरशाद :** फ़राइज़ का एहतिमाम करो।

**अर्ज़ :** एहसान करने वाला बनना चाहता हूँ ?

**इरशाद :** अल्लाह की यूँ बन्दगी करो जैसे तुम उसे देख रहे हो या जैसे वह तुम्हें देख रहा है।

**अर्ज़ :** या रसूलल्लाह ! क्या चीज़ गुनाहों से मुआफ़ी दिलाती है ?

**इरशाद :** आंसू, आजिज़ी और बीमारी।



Scanned by CamScanner

**अर्ज़ :** क्या चीज़ दोज़ख की आग को ठन्डा करती है ?

**इरशाद :** दुनिया की मुसीबतों पर सब्र।

**अर्ज़ :** अल्लाह के ग़ज़ब को क्या चीज़ सर्द करती है?

**इरशाद :** चुपके चुपके सदक़ा और सिला रहमी

**अर्ज़ :** सबसे बड़ी बुराई क्या है ?

**इरशाद :** बद अख़लाक़ी और बुख़्ल (कन्जूसी)

**अर्ज़ :** सबसे बड़ी अच्छाई किया है ?

**इरशाद :** अच्छा अख़लाक़ तवाज़ो और सब्र।

**अर्ज़ :** अल्लाह के ग़ज़ब से बचना चाहता हूँ ?

**इरशाद :** लोगों पर ग़ुस्सा करना छोड़ दो।

**786/92**

# रात को सोते वक़्त के अमलियात

**हुज़ूरे अक़दस सल्लल्लाहो तआला अलैहि वसल्लम ने एक मरतबा हज़रत अली कर्रमल्लाहो वजहहु से इरशाद फ़रमाया : ऐ अली ! रात को रोज़ाना पाँच काम करके सोया करो।**

1) चार हज़ार दीनार सदक़ा देकर सोया करो।
2) एक कुरआन शरीफ़ पढ़कर सोया करो।
3) जन्नत की क़ीमत देकर सोया करो।
4) दो लड़ने वालों में सुलह कराकर सोया करो।
5) एक हज करके सोया करो।

**हज़रत अली रज़ियल्लाहो तआला अन्हो ने अर्ज़ किया या रसूलल्लाह सल्लल्लाहो अलैहि वसल्लम यह अम्र मुहाल है कब बन सकेंगे यानी यह अमल कैसे मुमकिन है।**



Scanned by CamScanner

हुज़ूर सल्लल्लाहो तआला अलैहि वसल्लम ने इरशाद फ़रमाया कि :

1) चार मरतबा सूरतुल फ़ातिहा यानी अलहम्दु शरीफ़ पढ़कर सोया करो इसका सवाब चार हज़ार दीनार सदक़ा देने के बराबर होगा।

2) तीन मरतबा कुल हुवल्लाह शरीफ़ पढ़कर सोया करो एक कुरआने मजीद पढ़ने के बराबर सवाब होगा।

3) दस मरतबा दुरूद शरीफ़ पढ़कर सोया करो जन्नत की क़ीमत अदा होगी।

4) दस मरतबा इस्तिग़फ़ार (अस्तग़फ़िरुल्लाहा रब्बी मिन कुल्लि ज़म्बिंव व अतूबु इलैह) पढ़कर सोया करो दो लड़ने वालों में सुलह कराने के बराबर सवाब होगा

5) चार मरतबा तीसरा कलमा पढ़कर सोया करो एक हज का सवाब मिलेगा।

इस पर हज़रत अली कर्रमल्लाहो वजहहु ने अर्ज़ किया, या रसूलल्लाह सल्लल्लाहो अलैका वसल्लम अब तो मैं रोज़ाना यही अमलियात करके सोया करूँगा।

अल्लाह रब्बुल इज़्ज़त हम सब को अपने प्यारे हबीब सल्लल्लाहो तआला अलैहि वसल्लम के

नअ़लैने पाक के सदक़े में ऊपर लिखे नेक आमाल पर अमल की तौफ़ीक़ अता फ़रमाए, आमीन।



Scanned by CamScanner